| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | | (6) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 45. | किसी विनिर्माणी प्रक्रिया जिसमें विनिर्माण प्रक्रिया जो कि कारखाना अधिनियम, 1948 की धारा 2 (के) में परिभाषित की गई, चलाई जाती है जो अनुसूची में दी गई किसी अन्य प्रविष्टि के अन्तर्गत नहीं आती है, में नियोजन. | **उच्च कुशल जैसे—** कम्प्यूटर ऑपरेटर, स्टेनोग्राफर, कम्प्यूटर ऑपरेटर-सह स्टेनो-टाईपिस्ट, इंजीनियरिंग डिप्लोमाधारी, टेक्नीकल डिप्लोमाधारी एवं इसके समकक्ष पद, सीनियर बॉयलर ऑपरेटर, सीनियर बॉयलर असिस्टेंट (फर्स्ट क्लास), सहा. फोरमेन, सीनियर ऑपरेटर, सीनियर टेक्निशियन, सीनियर इलेक्ट्रिशियन, सीनियर केमिस्ट, सीनियर वेल्डर, सीनियर फीटर, सीनियर पंप हाउस ऑपरेटर, सीनियर क्रेन ऑपरेटर, भारी वाहन चालक, इलेक्ट्रानिक ड्रील ऑपरेटर, हेड मिस्त्री, डेस्क इंजीनियर, सेफ्टी इंचार्ज, बिलेट क्रेन ऑपरेटर, मेगनेट क्रेन ऑपरेटर, हाईड्रा ऑपरेटर, सुपरवाईजर, मोल्डर ऑपरेटर, शिफ्ट ऑपरेटर, सी.एस.एफ. चेकर, सेल्स निरीक्षक, क्वालिटी निरीक्षक, प्रोडक्शन मैनेजर, अन्य निरीक्षक आदि. | अ | 9880 | 380 | समय-समय पर देय अनुसूची के नीचे दर्शाये अनुसार |
| | | | ब | 9620 | 370 | तदैव |
| | | | स | 9360 | 360 | तदैव |
| | | **कुशल जैसे—**सहायक सुपरवाईजर, मुंशी, ई.टी.पी. ऑपरेटर, मोल्डर, फीटर, मैकेनिक, मशीन ऑपरेटर, पेंकिंग मेन, लेब असिस्टेंट, टर्नर, वेल्डर, इलेक्ट्रिशियन, फायर मेन, पर्चेस आईएनसी, ऑपरेटर, हल्का वाहन चालक, कुक, पम्प ऑपरेटर, मेंशन, कारपेंटर, गैस कटर, मोटर रिवांडर, टेक्निशियन, चालक सह पंप ऑपरेटर, केमिस्ट, गनमेन, बायलर असिस्टेंट (सेकेण्ड क्लास), टरबाईन ऑपरेटर (आई.टी.आई.), लोहा मिस्त्री, टाईल्स मिस्त्री, सेन्ट्रिंग मिस्त्री, रिकार्ड कीपर, मेल्टर, शिफ्ट इंचार्ज, लोडर, प्लंबर आदि. **लिपिकीय श्रेणी जैसे—**एकाउंटेंट, केशियर, हेड क्लर्क, स्टोरकीपर, रिसेप्सनिष्ट, टेलीफोन ऑपरेटर आदि. | अ | 9100 | 350 | तदैव |
| | | | ब | 8840 | 340 | तदैव |
| | | | स | 8580 | 330 | तदैव |
| | | **अर्द्धकुशल जैसे—**सहायक फीटर, सहायक टर्नर, सहायक मोल्डर, सहायक वेल्डर, सहायक मेकेनिक, सहायक मशीन ऑपरेटर, स्टोर सहायक, लेब अटेन्डेंट, सहायक ऑपरेटर, सहायक मिस्त्री, जूनियर टेक्निशियन, सहायक इलेक्ट्रिशियन, विक्रय सहायक, टाईम कीपर, माली, कौशल विकास प्राधिकरण द्वारा नियुक्त व्ही.टी.पी. से प्रशिक्षण प्राप्त प्रमाण पत्र धारी श्रमिक आदि. **लिपिकीय श्रेणी जैसे—**टाईपिस्ट, क्लर्क, बिलमेन आदि. | अ | 8320 | 320 | तदैव |
| | | | ब | 8060 | 310 | तदैव |
| | | | स | 7800 | 300 | तदैव |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | | (6) |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | **अकुशल जैसे—** मजदूर, कुली, रेजा, चौकीदार, स्वीपर, डाक रनर, ऑफिस ब्वाय, चपरासी, हेल्पर, वॉचमेन, सुरक्षा गार्ड, वाहन परिचालक, पेकर, अटेंडेंट, क्लीनर, आया, कीचन असिस्टेंट, गेट कीपर आदि. | अ | 7670 | 295 | समय-समय पर देय अनुसूची के नीचे दर्शाये अनुसार |
| | | | ब | 7410 | 285 | तदैव |
| | | | स | 7150 | 275 | तदैव |

**परिवर्तनशील महंगाई भत्ता की गणना हेतु टीप :—** उपरोक्त अनुसूची के स्तम्भ 4 में दर्शायी वेतन दरों पर लेबर ब्यूरो शिमला द्वारा निर्मित औद्योगिक श्रमिकों के लिये अखिल भारतीय उपभोक्ता मूल्य सूचकांक 271 (2001=100) जनवरी 2016 से जून 2016 के आधार आकड़ों के औसत पर आधारित है. इस औसत बिन्दु पर प्रति छः माह में जो औसत वृद्धि होगी उसी अनुपात में अनुसूची के स्तम्भ 4 में दर्शायी गयी वेतन दरों में वृद्धि दिनांक 01 अप्रैल अथवा 01 अक्टूबर जैसी भी स्थिति हो, की जावेगी और स्तम्भ 4 में दी गई दरों में हुई यह वृद्धि स्तम्भ 5 के लिये परिवर्तनशील महंगाई भत्ता मानी जावेगी. 01 अप्रैल से देय परिवर्तनशील महंगाई भत्ते में वृद्धि की गणना गत जुलाई से दिसम्बर तक छः माह के औसत सूचकांक के आधार पर की जावेगी. इसी प्रकार 01 अक्टूबर से देय परिवर्तनशील महंगाई भत्ते में वृद्धि की गणना गत जनवरी से जून तक के छः माह के औसत सूचकांक के आधार पर की जावेगी. परिवर्तनशील महंगाई भत्ते में वृद्धि की घोषणा अधिनियम के अंतर्गत सक्षम प्राधिकारी द्वारा समय-समय पर की जावेगी.

**स्पष्टीकरण**

1. इस अधिसूचना द्वारा जो मासिक वेतन निर्धारित किया गया है, वह कैलेण्डर मास की समाप्ति पर देय होगा. यदि किसी कर्मचारी ने अधिनियम एवं उसके अंतर्गत बनाये गये नियम के अनुसार संबंधित कैलेण्डर मास के समस्त अवकाश के दिनों का लाभ उठाया हो और यदि किसी सन्दर्भ में एक दिन का वेतन संगणित करना हो तो उपरोक्तानुसार निर्धारित मासिक वेतन को 26 से भाग देकर संगणित किया जाएगा.

2. कर्मचारियों के प्रकार जो विभिन्न वर्गीकरण में बताए गये हैं, वे उदाहरण स्वरूप हैं न कि विस्तृत तथा ऐसे वर्ग के कर्मचारी जो इस अधिसूचना में सम्मिलित नहीं है, के लिये न्यूनतम वेतन की दर वही होगी जो समान प्रकृति का काम करने वाले कर्मचारी को देय है.

3. अकुशल, अर्द्धकुशल, कुशल तथा उच्च कुशल कर्मचारी की सामान्य परिभाषा निम्नानुसार है :—
**"अकुशल कर्मचारी"** वह है, जो ऐसे सरल कार्य करता है जिसमें स्वतंत्र निर्णय या पूर्व अनुभव की बहुत कम या बिल्कुल आवश्यकता नहीं पड़ती. यद्यपि व्यावसायिक परिस्थितियों से परिचित होना आवश्यक है. इस प्रकार शारीरिक श्रम के अलावा उसे विभिन्न वस्तुओं तथा माल व सेवाओं से परिचित होना अपेक्षित है.

**"अर्द्धकुशल कर्मचारी"** वह है, जो सामान्यत: रोजमर्रा का एक निश्चित स्वरूप का कार्य करता हो, जिसमें कि उसके अधिक निर्णय, बुद्धि, कुशलता तथा निपुणता की अपेक्षा न की जाती हो किन्तु उसमें सापेक्षित रूप से ऐसे छोटे काम जो उसे सौंपे जाए, उचित रूप से करने की अपेक्षा की जाती है और उसमें महत्वपूर्ण निर्णय दूसरे व्यक्तियों द्वारा लिये जाते हों, इस प्रकार उसका कार्य रोजमर्रा के एक जैसे समान कार्य करने तक ही सीमित है

**"कुशल कर्मचारी"** वह है, जो दक्षतापूर्वक कार्य कर सके, काफी स्वतंत्रता से निर्णय, बुद्धि का प्रयोग कर सके तथा जिम्मेदारी से अपने कर्तव्य का निर्वहन कर सके. उसे उस व्यवसाय, शिल्प या उद्योग का जिसमें वह नियोजित किया गया हो, पूर्ण एवं विस्तृत ज्ञान होना अपेक्षित है.

**"उच्च कुशल कर्मचारी"** वह है, जो तकनीकी एवं विशिष्ट स्वरूप का कार्य करने में पूर्ण रूप से दक्ष हो. काफी स्वतंत्रता से निर्णय, बुद्धि का प्रयोग कर जिम्मेदारी से अपने कर्तव्यों का पालन कर सके एवं तकनीकी डिग्री या डिप्लोमाधारी हो. उसे उस व्यवसाय, तकनीकी शिल्प या उद्योग का जिसमें वह नियोजित किया गया हो, पूर्ण एवं विशिष्ट ज्ञान होना अपेक्षित है.

4. उक्त अधिसूचित न्यूनतम वेतन दरों का प्रवर्तन किसी कर्मचारी पर प्रतिकूल प्रभाव नहीं डालेगा, यदि प्रचलित वेतन की दरें न्यूनतम वेतन की पुनरीक्षित दरों से अधिक है, तो वह किसी भी दशा में कम नहीं की जायेगी.

5. किसी भी स्थापना या उपक्रम में प्रचलित वेतन दरें अधिसूचित मूल न्यूनतम वेतन दरों तथा देय परिवर्तनशील मंहगाई भत्ते के योग से अधिक होने पर यह समझा जावेगा कि स्थापना या उपक्रम द्वारा अधिसूचित मूल न्यूनतम वेतन दर तथा परिवर्तनशील मंगाई भत्ते दिये जाने का पालन किया जा रहा है, यदि स्थापना या उपक्रम द्वारा देय न्यूनतम वेतन एवं परिवर्तनशील महंगाई भत्ते का योग अधिसूचित न्यूनतम वेतन एवं परिवर्तनशील महंगाई भत्ते के योग से कम है, तो श्रमिक अंतर की राशि के लिये पात्र होंगे.

6. उक्त अधिसूचित न्यूनतम मजदूरी दरों में न्यूनतम मजदूरी अधिनियम 1948 (क्रमांक 11 सन् 1948) की धारा 13 की उपधारा (1) के खण्ड (ख) के अधीन परिकल्पित किये अनुसार विश्राम दिवस के संबंध में पारिश्रमिक सम्मिलित है.

7. जहां कर्मचारी खण्डदर पर नियोजित हो वहां खण्डदर इस प्रकार निर्मित की जावे, जो आठ घंटे दैनिक एवं छः दिन कार्य करने तथा एक दिन सवैतनिक अवकाश देने पर निर्धारित न्यूनतम मजदूरी से कम न हो.

8. मजदूरी निर्धारण में पैसे तथा रुपये के गुणांकों को पूर्णांक करके दैनिक एवं मासिक मजदूरी निर्धारित की जाएगी. पचास पैसे अथवा उससे अधिक पैसे हो तो, उन्हें अगले उच्चतर रुपये में पूर्णांकित किया जावेगा और पचास पैसे से कम राशि को छोड़ दिया जावेगा.

9. यदि एक से अधिक नियोजनों में एक ही स्वरूप का कार्य होता है तो कार्यरत कर्मचारियों को बेहतर दरें देय होंगी.

नया रायपुर, दिनांक 23 सितम्बर 2016

क्रमांक एफ 10-4/2016/16.—न्यूनतम मजदूरी अधिनियम, 1948 (क्रमांक 11 सन् 1948) की धारा 3 की उपधारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए तथा इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक 4 (सी) 3-88-16-ए दिनांक 12-09-1989 को निष्प्रभावी करते हुये राज्य शासन द्वारा कृषि नियोजन में न्यूनतम मजदूरी दरों को पुनरीक्षित करने का प्रस्ताव अधिनियम की धारा 5 की उपधारा (1) के खण्ड (ख) द्वारा अपेक्षित किये गये अनुसार ऐसे समस्त व्यक्तियों की, जिनके कि उससे प्रभावित होने की संभावना है, जानकारी के लिये प्रकाशित किया जाता है और एतद्द्वारा यह सूचना दी जाती है कि उक्त प्रारूप प्रस्ताव पर "छत्तीसगढ़ राजपत्र" में इस सूचना के प्रकाशित होने की तारीख से दो मास का अवसान होने पर विचार किया जाएगा.

ऐसी किसी आपत्ति या सुझाव पर, जो किसी व्यक्ति से उक्त प्रारूप प्रस्ताव के संबंध में विनिर्दिष्ट कालावधि के अवसान होने के पूर्व प्राप्त हो, राज्य शासन द्वारा विचार किया जाएगा.

## प्रारूप-प्रस्ताव

राज्य शासन, नीचे विनिर्दिष्ट किये गये अनुसार कॉलम (1) में विनिर्दिष्ट श्रेणी हेतु कॉलम (2) में उल्लेखित पुनरीक्षित न्यूनतम मजदूरी तथा कॉलम (3) में उल्लेख अनुसार परिवर्तनशील महंगाई भत्ते की दरें प्रस्तावित करती है :—

## अनुसूची

| कर्मचारियों का वर्ग/श्रेणी | न्यूनतम मजदूरी की पुनरीक्षित दरें | | परिवर्तनशील महंगाई भत्ता |
|---|---|---|---|
| | प्रतिमाह | प्रतिदिन | |
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| अकुशल श्रमिक | 5700 | 190 | न्यूनतम मजदूरी की दरें तथा परिवर्तनशील महंगाई भत्ता जो लेबर ब्यूरो शिमला द्वारा निर्मित अखिल भारतीय कृषि श्रमिक उपभोक्ता मूल्य सूचकांक 852 (1986-87=100) जनवरी 2016 से जून 2016 के आधार आंकड़ों के औसत के ऊपर प्रति छः माह में हुई औसत वृद्धि के अनुपात में 01 अप्रैल तथा 01 अक्टूबर से जैसे भी स्थिति हो, देय होगा. मूल वेतन में हुई यह वृद्धि परिवर्तनशील महंगाई भत्ता मानी जावेगी. 01 अप्रैल से देय परिवर्तनशील महंगाई भत्ते की गणना गत जुलाई से दिसम्बर तक छः माह के औसत सूचकांक के आधार पर की जावेगी. इसी प्रकार 01 अक्टूबर से देय परिवर्तनशील |

| (1) | (2) | (3) | (4) |
|---|---|---|---|
| | | | महंगाई भत्ते की गणना गत जनवरी से जून तक के छः माह के औसत सूचकांक के आधार पर की जावेगी. परिवर्तनशील महंगाई भत्ते में वृद्धि की घोषणा अधिनियम के अंतर्गत सक्षम प्राधिकारी द्वारा समय-समय पर की जावेगी. |

**स्पष्टीकरण**

1. मासिक मजदूरी पर नियुक्त किसी कर्मचारी का दैनिक वेतन 30 से भाग देकर संगणित किया जावेगा.

2. अधिसूचित न्यूनतम वेतन दरों का प्रवर्तन किसी भी कर्मचारी पर प्रतिकूल प्रभाव नहीं डालेगा, यदि विद्यमान मजदूरी की दरें न्यूनतम मजदूरी की पुनरीक्षित दर से अधिक है तो वह किसी भी दशा में कम नहीं की जावेगी.

3. इस अधिसूचना के अंतर्गत वेतन दरें महिला एवं पुरुषों के लिए एक समान नियत है.

4. कृषि नियोजन के अतिरिक्त सभी नियोजनों के लिऐ निर्धारित की गई न्यूनतम मजदूरी की दरों में न्यूनतम मजदूरी अधिनियम, 1948 (क्रमांक 11 सन् 1948) की धारा 13 की उपधारा (1) के खण्ड (ख) के अधीन परिकल्पित किये अनुसार विश्राम दिवस के संबंध में पारिश्रमिक सम्मिलित है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आर. पी. मण्डल,** प्रमुख सचिव.

---

गृह-सी विभाग
(विभागीय परीक्षा प्रकोष्ठ)
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 14 सितम्बर 2016

**विभागीय परीक्षा माह जनवरी, 2017 का सूचना तथा कार्यक्रम**

क्रमांक एफ 09-114/गृह-सी/परीक्षा/2016.—छत्तीसगढ़ शासन के उन अधिकारियों को (जिनके लिये विभागों द्वारा विभागीय परीक्षा निर्धारित की गई हो) विभागीय परीक्षा सोमवार, दिनांक 09 जनवरी, 2017 से 16 जनवरी, 2017 तक रायपुर/बिलासपुर/जगदलपुर (बस्तर) तथा अंबिकापुर (सरगुजा) संभाग के आयुक्तों द्वारा नियत किये जाने वाले स्थानों में निम्नांकित कार्यक्रमों के अनुसार होगी. नीचे सूची में दर्शाये अनुसार विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्ष अपनी जानकारी उपरोक्तानुसार संबंधित परीक्षा केन्द्रों के आयुक्तों को उपलब्ध करायें.

**सोमवार, दिनांक 09-01-2017**

| क्रमांक (1) | प्रश्न पत्र (2) | समय (3) |
|---|---|---|
| 1. | पहला प्रश्न पत्र दाण्डिक विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) भू-अभिलेख एवं राजस्व विभाग के अधिकारियों के लिए. | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 2. | पंजीयन विधि तथा प्रक्रिया पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (केवल अधिनियम तथा नियम की पुस्तकों सहित). | |
| 3. | विधि तथा प्रक्रिया-उत्पादन शुल्क/आबकारी विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |

**सोमवार, दिनांक 09-01-2017**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 4. | विधि तथा प्रक्रिया-विक्रय कर विभाग के अधिकारियों के लिये (केवल नियमों की पुस्तकों सहित). | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 5. | पहला प्रश्न पत्र-सहकारिता (बिना पुस्तकों के) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 59. | विद्युत संबंधी विधियां-ऊर्जा विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| | **सोमवार, दिनांक 09-01-2017** | |
| 6. | दूसरा प्रश्न पत्र-दाण्डिक विधि तथा प्रक्रिया दाण्डिक मामलों में आदेश/निर्णय का लिखा जाना भू-अभिलेख विभाग एवं राजस्व विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 7. | दूसरा प्रश्न पत्र सहकारिता तथा सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 8. | समाज कल्याण (बिना पुस्तकों के) समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 60. | भू-योजना तथा विद्युत सुरक्षा-ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| | **मंगलवार, दिनांक 10-01-2017** | |
| 9. | पहला प्रश्न पत्र-प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) भाग-"ए" आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 10. | पहला प्रश्न पत्र प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) राजस्व भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये भाग-"बी". | |
| 11. | पहला प्रश्न पत्र प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) राजस्व भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये भाग-"सी". | |
| 12. | उद्योग विभाग संबंधी अधिनियम तथा नियम उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 13. | प्रश्न पत्र-खनिज प्रबंध (पुस्तकों सहित) (नैसर्गिक संसाधन) खनिज साधन विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 14. | लेखा तथा कार्यालयीन प्रक्रिया-प्रथम प्रश्न पत्र पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 61. | विद्युत संस्थापनायें ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 66. | प्रथम प्रश्न पत्र लेखा, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों की सहायता से ). | |

**मंगलवार, दिनांक 10-01-2017**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 15. | दूसरा प्रश्न पत्र-प्रशासनिक राजस्व विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) राजस्व भू-अभिलेख आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 16. | प्रक्रिया विकास योजनाओं राज्यों के साधनों राज्य के नियम पुस्तिकाओं आदि का ज्ञान उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |
| 17. | तीसरा प्रश्न पत्र बैंकिंग (बिना पुस्तकों के) सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 18. | समाज शिक्षा (बिना पुस्तकों के) समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 19. | लेखा तथा कार्यालयीन प्रक्रिया-द्वितीय प्रश्न पत्र पंजीयन विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |
| 62. | लेखा व स्थापना ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री, कनिष्ठ यंत्री एवं पर्यवेक्षकों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 67. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों की सहायता से). | |
| | **बुधवार, दिनांक 11-01-2017** | |
| 20. | तीसरा प्रश्न पत्र-प्रशासनिक, राजस्व विधि तथा प्रक्रिया, राजस्व के मामले में आदेश का लिखा जाना राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 21. | पुस्तपालन तथा कर निर्धारण विक्रयकर विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |
| 22. | प्रश्न पत्र प्रथम वन विधि (बिना पुस्तकों के) सहायक वन संरक्षकों के लिये. | |
| 23. | पहला प्रश्न पत्र-प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) वन क्षेत्रपालों के लिये. | |
| 24. | पुलिस अधिकारियों की "व्यवहारिक परीक्षा." | |
| 63. | स्विच गेयर तथा संरक्षण ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्रियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 68. | तृतीय प्रश्न पत्र महिला कल्याण एवं सशक्तिकरण, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों की सहायता से ). | |
| | **बुधवार, दिनांक 11-01-2017** | |
| 25. | कार्यालयीन संगठन तथा प्रक्रिया-विक्रयकर विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 26. | सिविल विधि तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों के लिये. | |

**बुधवार, दिनांक 11-01-2017**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 27. | पुलिस अधिकारियों की "पुलिस शाखा" प्रश्न पत्र (बिना पुस्तकों के). | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 28. | दूसरा प्रश्न पत्र-सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) सहायक वन संरक्षकों के लिये. | |
| 29. | तीसरा प्रश्न पत्र सामान्य विधि (पुस्तकों सहित) वन क्षेत्रपालों के लिये. | |
| 30. | स्थानीय शासन अधिनियम तथा नियम (बिना पुस्तकों के) पंचायत एवं समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 31. | चौथा प्रश्न पत्र सहकारी लेखा तथा परीक्षण (बिना पुस्तकों के) भाग-1 लेखा एवं भाग-2 सहकारिता लेखा परीक्षण सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये. | |
| 32. | समाज शास्त्र (पुस्तकों सहित) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 64. | विद्युत रोधन समन्यवय तथा परिसंकट ग्रस्ट इंशूलेशन को-आर्डिनेशन व हजार्ड एस. एरिया ऊर्जा विभाग के सहायक यंत्री (वि. सु.) के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 69. | चतुर्थ प्रश्न पत्र बाल संरक्षण, देखभाल, कल्याण एवं विकास, सहायक संचालक संवर्ग, बाल विकास परियोजना एवं तृतीय श्रेणी कार्यपालिक (पर्यवेक्षक इत्यादि) के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों की सहायता से). | |
| | **गुरुवार, दिनांक 12-01-2017** | |
| 33. | प्रथम प्रश्न पत्र-लेखा (बिना पुस्तकों के) सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, नायब तहसीलदारों तथा राजस्व एवं भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों/कर्मचारियों के लिये. | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 34. | प्रश्न पत्र-प्रथम लेखा (बिना पुस्तकों के) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 35. | प्रश्न पत्र-प्रथम लेखा (बिना पुस्तकों के) समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 36. | प्रश्न पत्र न्यायिक शाखा (बिना पुस्तकों के) पुलिस विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 37. | लेखा (पुस्तकों सहित) उत्पाद शुल्क/आबकारी विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 38. | लेखा (लेखा पुस्तकों सहित) आर्थिक एवं सांख्यिकी विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 39. | लेखा (पुस्तकों सहित) उद्योग विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 40. | लेखा (पुस्तकों सहित) नैसर्गिक संसाधन विभाग के अधिकारियों के लिये. | |

**गुरुवार, दिनांक 12-01-2017**

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 41. | लेखा (पुस्तकों सहित) जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 42. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, नायब तहसीलदारों एवं राजस्व तथा भू-अभिलेख विभाग के अधिकारियों/कर्मचारियों के लिये. | |
| 43. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) आदिम जाति कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 44. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) समाज कल्याण विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| | **शुक्रवार, दिनांक 13-01-2017** | |
| 45. | सिविल पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों के लिये प्रश्न पत्र भाग-1 (बिना पुस्तकों के) पशु चिकित्सा विभाग के अधिकारियों के लिये. | प्रातः 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |
| 46. | प्रथम प्रश्न पत्र लेखा भाग-1 मत्स्य पालन विभाग के अधिकारियों के लिये (बिना पुस्तकों के). | |
| 47. | प्रथम प्रश्न पत्र लेखा (पुस्तकों सहित) कृषि सेवा कार्यपालन प्रथम, द्वितीय एवं तृतीय श्रेणी के अधिकारियों के लिये. | |
| 48. | प्रथम प्रश्न पत्र विधि तथा प्रक्रिया (बिना पुस्तकों के) डेयरी विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 49. | प्रश्न पत्र-द्वितीय छत्तीसगढ़ मूलभूत तथ्य और ग्रामीण विकास, जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित) | |
| 50. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (बिना पुस्तकों के) वन क्षेत्रपालों के लिये. | |
| 65. | पंचायत राज प्रशासन (विधि तथा प्रक्रिया) सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, तहसीलदारों, अधीक्षक भू-अभिलेख, सहायक अधीक्षक भू-अभिलेख, जिला कार्यालय के अधीक्षक, ग्रामीण विकास विभाग के विकास खण्ड अधिकारी, मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जनपद पंचायत, अनुसूचित जनजाति कल्याण विभाग के जिला संयोजक, क्षेत्र संयोजक, विकास खंड अधिकारी के लिए, मुख्य कार्यपालन अधिकारी जनपद पंचायत के लिये. | |
| | **शुक्रवार, दिनांक 13-01-2017** | |
| 51. | सिविल पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों का लेखा प्रश्न पत्र भाग-2 पशु चिकित्सा सेवा विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 52. | प्रश्न पत्र लेखा भाग-2 मत्स्य पालन विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 53. | सहकारी संस्थाओं के सहायक पंजीयकों के लिये किसी मामले में आदेश/प्रतिवेदन लिखने की व्यवहारिक परीक्षा (पुस्तकों सहित). | |
| 54. | तृतीय प्रश्न पत्र प्रक्रिया तथा लेखा (पुस्तकों सहित) सहायक वन संरक्षकों के लिये. | |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 55. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा (बिना पुस्तकों के) कृषि कार्यपालन प्रथम, द्वितीय तथा तृतीय श्रेणी के अधिकारियों के लिये. | दोपहर 2.00 बजे से शाम 5.00 बजे तक. |
| 56. | द्वितीय प्रश्न पत्र लेखा तथा प्रक्रिया (पुस्तकों सहित) डेयरी विकास विभाग के अधिकारियों के लिये. | |
| 57. | प्रश्न पत्र तृतीय अनु. जाति तथा आदिवासी (अनु. जनजाति) विकास, जनसंपर्क विभाग के अधिकारियों के लिये (पुस्तकों सहित). | |
| | **शनिवार, दिनांक 14-01-2017 एवं रविवार, 15-01-2017 को शासकीय अवकाश** | |
| | **सोमवार, दिनांक 16-01-2017** | |
| 58. | हिन्दी निबंध तथा हिन्दी से अंग्रेजी में अनुवाद सभी विभागों के अधिकारियों के लिये. | प्रात: 10.00 बजे से दोपहर 1.00 बजे तक. |

**नोट :-**

1. सहायक कलेक्टरों, डिप्टी कलेक्टरों, राज्य के अधीनस्थ सिविल सेवाओं के सदस्य, भू-अभिलेख कर्मचारियों तथा कलेक्टरों और राजस्व आयुक्तों के कार्यालय के अधीक्षकों को सूचित किया जावें कि विभागीय परीक्षा गृह विभाग द्वारा नये संशोधित नियमों के अन्तर्गत प्रसारित अधिसूचना क्रमांक एफ 3-54/98/दो-ए (3), दिनांक 19-03-99 एवं एफ 3-102/90/दो-ए (3) के पाठ्यक्रम के अनुसार होगी. नये नियमों के अन्तर्गत पंचायत राज प्रशासन विधि एवं प्रक्रिया से संबंधित प्रश्न भी अनिवार्य रूप से रखा गया है.

2. उम्मीदवारों को सूचित किया जावे कि जिन प्रश्न पत्रों में पुस्तकों की सहायता ली जाना है, उन्हें विभागीय परीक्षा के लिये कलेक्टर कार्यालय से पुस्तकें नहीं दी जावेंगी. उन्हें अपनी स्वयं की पुस्तक लानी होगी.

3. सभी संबंधित विभागों के अधिकारियों/कर्मचारियों को जो परीक्षा में सम्मिलित होने के इच्छुक हों, अपना नाम उचित माध्यम से सीधे अपने विभागाध्यक्षों को भेजना चाहिये. यह भी स्पष्ट किया जावे कि परीक्षार्थी राजपत्रित/अराजपत्रित है, का भी उल्लेख किया जावे.

4. सामान्य प्रशासन विभाग के ज्ञापन क्रमांक 1/15/77/-1/ह.स. से दिनांक 15 जनवरी, 1978 के अनुसार विभागीय परीक्षा में अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजातियों के उम्मीदवारों को उत्तीर्ण होने के लिये 10 प्रतिशत अंकों तक छूट दी जाती है. अत: ऐसे परीक्षार्थी तत्संबंध में अपना प्रमाण-पत्र अपने विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्षों/आयुक्तों को प्रस्तुत करेंगे.

   इन प्रमाण-पत्रों को गृह (सी) विभाग, (विभागीय परीक्षा प्रकोष्ठ) को नहीं भेजे जावें. संबंधित विभागाध्यक्ष/जिलाध्यक्ष/परीक्षा में भाग लेने वाले व्यक्तियों की सूची के साथ प्रमाण पत्र संबंधित परीक्षा केन्द्रों के आयुक्तों को दिनांक 15-12-2016 तक भेजेंगे. जिन परीक्षार्थियों द्वारा प्रमाण-पत्र विभागाध्यक्षों के माध्यम से संबंधित आयुक्त को प्रस्तुत नहीं किये जावेंगे, उन्हें इस प्रकार की सुविधा प्राप्त नहीं होगी. ये प्रमाण-पत्र आयुक्त कार्यालय में रखे जावेंगे.

5. समस्त परीक्षा केन्द्र आयुक्तों से निवेदन है कि परीक्षा में सम्मिलित जिन परीक्षार्थियों द्वारा अनुसूचित जाति/जनजाति के प्रमाण-पत्र उन्हें प्राप्त होंगे, उनको शासन को भेजे जाने वाली सूची में स्पष्ट रूप से उल्लेख करें.

6. परीक्षार्थियों के लिए परीक्षा के दौरान मोबाईल फोन, पेजर, स्मार्ट वॉच तथा किसी भी प्रकार के संचार साधन रखना पूर्णत: प्रतिबंधित है. यदि किसी परीक्षार्थी द्वारा परीक्षा केन्द्र में कोई संचार साधन लाया जाता है तो उसे परीक्षा कक्ष में प्रवेश करने से पूर्व पूर्णत: अपनी जिम्मेदारी पर परीक्षा कक्ष के बाहर रखना होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अरूण देव गौतम,** सचिव.

# राजस्व विभाग

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला जांजगीर-चांपा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

जांजगीर-चांपा, दिनांक 23 सितम्बर 2016

क्रमांक 15286/अ-82/2014-15.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | सक्ती | नंदौरकलां प.ह.नं. 12 | 0.210 | कार्यपालन अभियंता, मिनीमाता बांगो नहर संभाग क्रमांक 06, नंदेलीभाठा, सक्ती. | मल्दी माइनर नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.), सक्ती के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. भारतीदासन,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला बालोद, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

बालोद, दिनांक 16 सितम्बर 2016

क्रमांक 1/अ-82/2014-15.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जावेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-बालोद
- (ख) तहसील-गुण्डरदेही
- (ग) नगर/ग्राम-कान्दुल
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-0.11 हेक्टेयर

| | खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|---|
| | (1) | (2) |
| | 78 | 0.11 |
| योग | | 0.11 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-कान्दुल नाला में उच्च स्तरीय पुल निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), गुण्डरदेही के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**राजेश सिंह राणा,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

# विभाग प्रमुखों के आदेश

## कार्यालय, उप-संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, क्षेत्रीय कार्यालय, जगदलपुर (छ.ग.)

जगदलपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2016

क्रमांक 1373/कोन्टा. व. भू-उप./नग्रानि/2016.— एतद्द्वारा यह सूचना दी जाती है कि कोन्टा निवेश क्षेत्र के लिए वर्तमान भूमि उपयोग संबंधी मानचित्र एवं रजिस्टरों को छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 15 की उपधारा (1) के अधीन तैयार किया गया है. और उसकी एक-एक प्रति कार्यालय नगर पंचायत कार्यालय भवन कोन्टा (प्रदर्शनी स्थल) जिला सुकमा, कार्यालय कलेक्टर जिला सुकमा एवं कार्यालय उप संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, संयुक्त जिला कार्यालय भवन द्वितीय तल जगदलपुर कक्ष क्र. 31 में दिनांक 08 सितम्बर 2016 से कार्यालयीन अवधि के दौरान कार्य दिवसों में निरीक्षण के लिए उपलब्ध है. कोण्टा निवेश क्षेत्र की सीमा निम्नलिखित अनुसूची में दर्शित है :—

अनुसूची

**कोण्टा निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

| | | |
|---|---|---|
| **उत्तर में** | : | ग्राम फंदीगुड़ा की उत्तरी सीमा तक. |
| **पूर्व में** | : | ग्राम फंदीगुड़ा, ढोंडरा, बोजरायगुड़ा, वेंकटापुरम एवं कोण्टा ग्राम की पूर्वी सीमा तक. |
| **दक्षिण में** | : | कोण्टा ग्राम की दक्षिणी सीमा तक. |
| **पश्चिम में** | : | ग्राम कोण्टा, चिन्ताकोण्टा, बोजरायगुड़ा, सुनमगुड़ा एवं फंदीगुड़ा की पश्चिमी सीमा तक. |

यदि इस प्रकार तैयार किये गये अनुसूची के वर्तमान भूमि उपयोग संबंधी मानचित्र एवं रजिस्टर के संबंध में कोई आपत्ति या सुझाव हो तो उक्त विनिर्दिष्ट स्थलों पर तथा इस सूचना के छत्तीसगढ़ राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से 30 दिनों की समयावधि के भीतर लिखित रूप में उप संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, जगदलपुर को प्रस्तुत किया जाना चाहिए.

भूमि के वर्तमान उपयोग संबंधी उक्त मानचित्र के संबंध में किसी ऐसे आपत्ति या सुझाव पर जो किसी व्यक्ति के द्वारा विनिर्दिष्ट कालावधि के भीतर प्राप्त हों, संचालक नगर तथा ग्राम निवेश द्वारा विचार किया जायेगा.

**निरीक्षण स्थल :** कार्यालय नगर पंचायत भवन कोण्टा.

No. 1373/Konta.EXT.L./T&CP/2016.—Notice is hereby given that the existing land use map for Konta Planning Area has been prepared under section 15 sub section (1) of the Chhattisgarh Nagar Tatha Gram Nivesh Adhiniyam 1973 (No. 23 of 1973) and a copy there of is available for inspection from dated 08-09-2016 during office hours in the Office of the Nagar Panchayat (Exhibition Venue) Konta, Office of the Collector, District Sukma & Office of Deputy Director, Town & Country Planning, Collectorate Compound Composite Building Jagdalpur, Dist Bastar the limit of the Konta Planning Area is defined in the schedule given below :—

SCHEDULE

**Limits of Konta Planning Area**

| | | |
|---|---|---|
| NORTH | : | Gram Phandhiguda upto the northern limit. |
| EAST | : | Gram Phandiguda, Dhondara, Bojraiguda, Venkatapuram and Konta upto the eastern limit. |
| SOUTH | : | Gram Konta upto the southern limit. |
| WEST | : | Gram Konta, Chintakonta, Bojraiguda, Sunamguda and Phandiguda upto the western limt. |

If there be any objection or suggestion with respect to the existing land use maps prepared it should be sent in writing to the Deputy Director, Town & Country Planning Jagdalpur within a period of thirty days from the date of publication of the notice in the Chhattisgarh Gazette.

Any objection or suggestion which may be received from any person with respect to the said existing land use map before the period specified above will be considered by Director.

**Place of Inspection :** Nagar Panchayat Bhavan, Konta.

जगदलपुर, दिनांक 3 सितम्बर 2016

क्रमांक 1380/सुकमा. व. भू-उप./नग्रानि/2016.— एतद्द्वारा यह सूचना दी जाती है कि सुकमा निवेश क्षेत्र के लिए वर्तमान भूमि उपयोग संबंधी मानचित्र एवं रजिस्टरों को छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 15 की उपधारा (1) के अधीन तैयार किया गया है. और उसकी एक-एक प्रति कार्यालय नगर पालिका परिषद् कार्यालय भवन सुकमा (प्रदर्शनी स्थल) जिला सुकमा, कार्यालय कलेक्टर जिला सुकमा एवं कार्यालय उप संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, संयुक्त जिला कार्यालय भवन द्वितीय तल जगदलपुर कक्ष क्र. 31 में दिनांक 08 सितम्बर 2016 से कार्यालयीन अवधि के दौरान कार्य दिवसों में निरीक्षण के लिए उपलब्ध है. सुकमा निवेश क्षेत्र की सीमा निम्नलिखित अनुसूचित में दर्शित है :—

अनुसूची

**सुकमा निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

| | | |
|---|---|---|
| **उत्तर में** | : | नगर पंचायत सुकमा की उत्तरी सीमा तक. |
| **पूर्व में** | : | नगर पंचायत सुकमा की पूर्वी सीमा तक. |
| **दक्षिण में** | : | नगर पंचायत सुकमा की दक्षिणी सीमा तक. |
| **पश्चिम में** | : | नगर पंचायत सुकमा की पश्चिमी सीमा तक. |

यदि इस प्रकार तैयार किये गये अनुसूची के वर्तमान भूमि उपयोग संबंधी मानचित्र एवं रजिस्टर के संबंध में कोई आपत्ति या सुझाव हो तो उक्त विनिर्दिष्ट स्थलों पर तथा इस सूचना के छत्तीसगढ़ राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से 30 दिनों की समयावधि के भीतर लिखित रूप में उप संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, जगदलपुर को प्रस्तुत किया जाना चाहिए.

भूमि के वर्तमान उपयोग संबंधी उक्त मानचित्र के संबंध में किसी ऐसे आपत्ति या सुझाव पर जो किसी व्यक्ति के द्वारा विनिर्दिष्ट कालावधि के भीतर प्राप्त हों, संचालक नगर तथा ग्राम निवेश द्वारा विचार किया जायेगा.

**निरीक्षण स्थल :** कार्यालय नगर पालिका परिषद् कार्यालय भवन, सुकमा.

No. 1380/Sukma.EXT.L./T&CP/2016.—Notice is hereby given that the existing land use map for Sukma Planning Area has been prepared under section 15 sub section (1) of the Chhattisgarh Nagar Tatha Gram Nivesh Adhiniyam 1973 (No. 23 of 1973) and a copy there of is available for inspection from dated 08-09-2016 during office hours in the Office of the Nagar Palika Parishad (Exhibition Venue) Sukma, Office of the Collector, District Sukma & Office of Deputy Director, Town & Country Planning, Collectorate Compound Composite Building Jagdalpur, Dist Bastar the limit of the Sukma Planning Area is defined in the schedule given below :—

SCHEDULE

**Limits of Sukma Planning Area**

| | | |
|---|---|---|
| NORTH | : | Nagar Panchayat Sukma to the northern limit. |
| EAST | : | Nagar Panchayat Sukma upto the eastern limit. |
| SOUTH | : | Nagar Panchayat Sukma upto the southern limit. |
| WEST | : | Nagar Panchayat Sukma upto the western limit. |

If there be ny objection or suggestion with respect to the existing land use maps prepared it should be sent in writing to the Deputy Director, Town & Country Planning Jagdalpur within a period of thirty days from the date of publication of the notice in the Chhattisgarh Gazette.

Any objection or suggestion which may be received from any person with respect to the said existing land use map before the period specified above will be considered by Director.

**Place of Inspection :** Nagar Palika Parishad Bhavan, Sukma.

**डी. के. बघेल,**
प्र. उप-संचालक.

# छत्तीसगढ़ पर्यावरण संरक्षण मंडल, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 8 सितंबर 2016

क्रमांक 3361.—जल (प्रदूषण निवारण तथा नियंत्रण) अधिनियम, 1974 (1976 का. सं. 6) की धारा 12 की उप-धारा (3क) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ पर्यावरण संरक्षण मंडल, राज्य सरकार के पूर्व अनुमोदन से एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ पर्यावरण संरक्षण मंडल (तृतीय श्रेणी) सेवा (भर्ती तथा सेवा की शर्तें) विनियम, 2014 में निम्नलिखित संशोधन करता है :—

## संशोधन

छत्तीसगढ़ पर्यावरण संरक्षण मंडल (तृतीय श्रेणी) सेवा (भर्ती तथा सेवा की शर्तें) विनियम, 2014 की अनुसूची चार के (ख) प्रशासन एवं लेखा सेवायें के सरल क्रमांक 3 के कॉलम नम्बर 4 में निम्नानुसार शामिल किया जाता है :—

**"सहायक ग्रेड-दो के पद पर 5 वर्ष की निरंतर सेवा के साथ लेखा परीक्षा पास"**

**नियम 14 (1) स्पष्टीकरण —** "लेखापाल पद पर पदोन्नति हेतु लेखा परीक्षा पास होने संबंधी शर्त लागू होने के संबंध में -(2) परन्तु पदोन्नति के समय लेखापाल हेतु आवश्यक योग्यता में अनुसूची चार के (ख) में विनिर्दिष्ट लेखा परीक्षा पास होने संबंधी अर्हता संशोधन अधिसूचना के प्रकाशन की तिथि से लागू मानी जायेगी तथा अधिसूचना के प्रकाशन की तिथि से पूर्व कार्यरत कर्मचारियों पर यह लागू नहीं मानी जायेगी.

**देवेन्द्र सिंह,**
सदस्य सचिव.